* ओ३म् *

# संस्कृत का
# स्वयं शिक्षक
## तृतीय भाग

लेखक—
श्रीपाद दामोदर सातवलेकर
स्वाध्याय मंडल, (औंध, जि० सातारा)



प्रकाशक—
राजपाल——एण्ड सन्ज़
सरस्वती आश्रम, लाहौर।

चैत्र सं० १९८७ वि०

विद्या प्रकाश प्रेस अनारकली लाहौर।

दूसरी बार २०००]

# इस पुस्तक का अभ्यास करने का प्रकार।

## ( द्वितीयभाग अच्छी प्रकार तैयार होने के पश्चात् इस पाठ को प्रारम्भ कीजिए।

( १ ) प्रथम एक पाठ आद्योपान्त पढ़ लीजिए।

( २ ) तत्पश्चात् उस में दिये हुए व्याकरण के भाग को विशेष ध्यान पूर्वक पढ़कर व्याकरण की बातें यथावत् सब स्मरण कीजिए।

( ३ ) पश्चात् जो धातुओं के रूप बनाकर दिये होंगे उन को स्मरण कीजिए। विशेष कर इन रूपों को कण्ठ करने की आवश्यकता नहीं, परन्तु २०। २५ वार ध्यान से पढ़ कर उनकी विशेषताओं को स्मरण रखना चाहिए।

( ४ ) पश्चात् परस्मैपद, आत्मनेपद, और उभयपद के धातु अलग अलग हैं। उनको अलग अलग स्मरण करना चाहिए। धातु अर्थ प्रथम संस्कृत में देकर पश्चात् कोष्ठ में भाषा में अर्थ दिया है। इन अर्थों को २५। ३० वार ध्यान से देखने से ये अर्थ स्मरण रहेंगे।

( ६ ) पाठकों को उचित है कि वे प्रतिदिन पांच धातुओं के रूप सब कालों में बनाकर उन को लिखकर रखा करें। इस प्रकार करने से धातुओं के रूप भूलेंगे नहीं। धातुओं के रूप यथावत् जानना ही संस्कृत भाषा का ज्ञान प्राप्त करना है, इस लिये इस बात के विषय में आलस्य नहीं होना चाहिए।

( ७ ) प्रत्येक पाठ के वाक्य कम से कम दस वार पढ़ने चाहिएं। और जो संस्कृत का पाठ हो उसको २५ वार बड़ी आवाज में अवश्य पढ़ना चाहिए। यदि कष्ट न हो तो इस पुस्तक के सब श्लोक कण्ठ कीजिए, जिससे बहुत लाभ होगा।

संस्कृत स्वयं शिक्षक के तृतीयभाग

की

# प्रस्तावना।



संस्कृत स्वयं शिक्षक की प्रणाली अब सर्वोपयोगी सिद्ध हो रही है। इसी पद्धति का अवलम्बन करके हजारों संस्कृत प्रेमी भद्रपुरुष संस्कृत मंदिर में प्रविष्ट हो रहे हैं। जो संस्कृत का द्वार खुलता नहीं था, वह इस चावी से खुल गया है। और जो इस द्वार से अंदर जाने का यत्न कर रहे हैं, उन के अंदर यह विश्वास हुआ है कि, वे ठीक मार्ग से चल रहे हैं।

इसी कारण तीसरे भाग की मांग कई दिनों से हो रही थी और तीसरा भाग शीघ्र तय्यार न होने के कारण स्वयं शिक्षक के ग्राहक हमारे ऊपर बड़ा क्रोध भी करने लगे थे। परंतु वे दिन ही ऐसे थे कि जिन दिनों में इस प्रकार की बड़े पुस्तक छपवाना कठिन था। अब दिन सुधर रहे हैं और इस कारण यह तीसरा भाग हम पाठकों के पास भेज रहे हैं। आशा है कि पाठक पूर्ववत् इस से भी लाभ उठावेंगे और चतुर्थ भाग शीघ्र तैयार करने के लिये हमें उत्साहित करेंगे।

पाठकों को उचित है कि वे इस तीसरे भाग को अधिक सावधानता से पढ़ें। किसी कारण भी शीघ्रता करने की आवश्यकता नहीं। इस भाग में गद्य पाठ रामायण से दिये हैं और सब कविता के पाठ महाभारत से दिये हैं। इन पाठों को जो अच्छी प्रकार पढ़ेंगे, वे रामायण महाभारत के आसान भाग को स्वयं समझ सकेंगे।

यदि पाठक इस भाग को अच्छी प्रकार तैयार करेंगे तो निःसंदेह वे अपना दैनिक व्यवहार, पत्र लेखन आदि संस्कृत में कर सकते हैं। तथा साधारण संस्कृत पुस्तकों का पठन भी बड़ी सुगमता से कर सकते हैं।

जो लोग हमारी संस्कृत स्वयं शिक्षक की प्रणाली की ओर पहिले २ दोष दृष्टि से देखते थे, वे भी अब अनुकूल हुए हैं, और वे भी इस प्रणाली की उपयुक्तता मानने लगे हैं। जिन भद्र पुरुषों ने इस प्रणाली से अपने मकानों में संस्कृत का प्रचार किया है, उन को अनुभव हुआ है कि, यह पद्धति कितनी आसान है।

कई महानुभावों ने इन पुस्तकों से यहां तक लाभ उठाया है कि न केवल उन्होंने स्वयं संस्कृत सीखा है, अपितु अपनी सहधर्मचारिणी धर्मपत्नी को संस्कृत पढ़ाया और अपने पुत्रों को भी पढ़ायाहै;और अब वे मकानोंमें सब व्यवहार संस्कृत में कर रहे हैं। यह बात जो उन के पत्र हमारे पास आरहे हैं उन में लिखी है।

संस्कृत का प्रचार सार्वत्रिक करना ही इस स्वयं शिक्षक का उद्देश्य है, इसलिये ग्राहकों से प्रार्थना है, कि वे बड़े पुरुषार्थ के साथ इन ग्रन्थों को पढ़ें और लाभ उठावें।

स्वाध्यायमण्डल
औंध (सतारा)
(पूनामार्ग)
१।१२।१८

श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

सूचना—अब कोई विशेष नाम न होने के कारण इस पुस्तक में परीक्षा के प्रश्न रखे नहीं। अब पाठक अपनी योग्यता स्वयं जांच सकते हैं।

# संस्कृत स्वयं शिक्षक

## भाग तीसरा

---

## क्रिया-पद-विचार।

---

### पाठ पहिला




य पाठकगण! इस समय आप संस्कृत-स्वयं शिक्षकके दो भाग पढ़ चुके हैं और संस्कृत में साधारण व्यवहार की बात चीत भी कर सकते हैं। इस संस्कृत-स्वयं-शिक्षक की प्रणाली से आपके अन्दर 'आत्म विश्वास' अवश्य उत्पन्न हुआ होगा संस्कृत स्वयं-शिक्षक उत्तम मार्ग दर्शक है। जो इसके अनुसार अपने मार्ग का अनुसरण करेंगे वे निःसन्देह संस्कृत मन्दिर के अन्दर प्रविष्ट हो कर, वहां के अमूल्य उपदेश के रत्नों को पाकर उन रत्नों से अपने आप को सुशोभित करेंगे।

संस्कृत-स्वयं-शिक्षक के दूसरे भाग में आपने नामों का विचार सीखा है। वाक्य में जैसे नाम होते हैं वैसे क्रियापद भी हुआ करते हैं जिनका विचार इस भाग में कराना है।

रामः आम्रं भक्षयति । राम आम खाता है।

इस वाक्य में "राम आम्र" ये नाम हैं और "भक्षयति" यह क्रिया है। क्रिया के बिना वाक्य पूर्ण नहीं हो सकता इस लिए पूर्ण वाक्य बनाने की योग्यता प्राप्त करने के लिये आप को क्रिया पदों का विचार करना चाहिए। वाक्य में निम्न बातें हुआ करतीं हैं:—

(१) नाम—रामः, कृष्णः, ईश्वरः, देवता, फलं, इत्यादि प्रकार के नाम होते हैं।

(२) सर्वनाम—सः सा, तत, सर्व, विश्वं, किं, का, आदि सर्वनाम हैं।

(३) विशेषण—शुभ, सुन्दर, श्वेत, मधुर आदि गुण बताने वाले शब्द विशेषण होते है।

(४) क्रियापद—गच्छति, वदति, करोति, जानाति, आदि क्रियादर्शक शब्द क्रिया पद होते हैं।

(५) अव्यय—च, परंतु, किंतु यदि अपि चेत् इत्यादि शब्द अव्यय होते हैं।

इन पाच अवयवों का निम्न वाक्य में पाठक देख सकते हैं —

सुविद्या भूषितो रामः, पतिव्रतया सीतया सह, इदानी वनं गच्छति । तं कुमारं रामं, भार्यया सीतया, भ्रात्रा लक्ष्मणेन च सह, वनं गच्छन्तं अवलोक्य, नागरिको जनस्, तं एव अनुगच्छति । भो मित्र ! पश्य ।

इस वाक्य में 'सुविद्या भूषित," "पतिव्रतया" आदि विशेषण हैं । "राम, सीता, लक्ष्मण वन, आदि नाम हैं। "गच्छति, पश्य आदि किया पद हैं 'सह च भो आदि अव्यय हैं । इसी प्रकार आप प्रत्येक वाक्य में देखिए तथा किस शब्द से कौन सा प्रयोजन सिद्ध होता है इसका भी विचार कीजिए । जिससे आप को वाक्य में शब्दों के महत्व का पता लग जायगा । अस्तु ।

अब क्रिया के रूप देते हैं जिनको आप कण्ठ कीजिये ।

परस्मैपद ।*

भू–सत्तायाम् । (गण* १ ला)

भू = धातु अर्थ—होना, अस्तित्व रखना ।

*परस्मैपद और गण आदि के विषय में आगे स्पष्टीकरण किया जायगा ।

इस 'भू' धातु के वर्तमान काल का रूप ।

वर्तमान काल ।

| पुरुष | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष ... | भवति | भवतः | भवन्ति |
| मध्यम पुरुष ... | भवसि | भवथः | भवथ |
| उत्तम पुरुष .. | भवामि | भवावः | भवामः |

'१ वह, २ तू, ३ मैं' इन तीन को क्रमशः '१ प्रथम, २ मध्यम और ३ उत्तम पुरुष' कहते हैं ।

मैं और हम—उत्तम पुरुष ।

तू और तुम—मध्यम पुरुष ।

वह और वे—प्रथम पुरुष ।

एक वचन से एक का, द्विवचन से दो का और बहुवचन से तीन अथवा तीन से अधिक का बोध होता है । इतनी बातें स्मरण होने के पश्चात् निम्नरूप स्मरण कीजिये:—

वद् = व्यक्तायां वाचि ।

वद् = बोलना, स्पष्ट बोलना ।

| पुरुषः | एक वचनम् | द्विवचनम् | बहुवचनम् |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुषः | वदति | वदतः | वदन्ति |
| मध्यम पुरुषः | वदसि | वदथः | वदथ |
| उत्तम पुरुषः | वदामि | वदावः | वदामः |

अब इन क्रियाओं का उपयोग देखिए:—

उत्तम पुरुष।

(१) अहं वदामि। ... ... मैं बोलता हूं।

(२) आवां वदावः। ... ... हम दोनों बोलते हैं।

(३) वयं वदामः। ... ... हम सब बोलते हैं।

मध्यम पुरुष।

(१) त्वं वदसि। ... ... तू बोलता है।

(२) युवां वदथः। ... ... तुम दोनों बोलते हो।

(३) यूयं वदथ। ... ... तुम सब बोलते हो।

प्रथम पुरुष।

(१) स वदति। ... ... वह बोलता है।

(२) तौ वदतः। ... ... वे दोनों बोलते हैं।

(३) ते वदन्ति। ... ... वे सब बोलते हैं।

संस्कृत में 'अहं, त्वं, सः' आदि सर्वनाम वाक्यों में रखने की कोई आवश्यकता नहीं। यदि आप चाहें रख सकते हैं। यदि न चाहें न रखिए। क्रिया पदों में स्वयं 'एक, दो, बहुत' संख्या बताने की शक्ति रहती है। जैसा:—

वदावः—हम दोनों बोलते हैं।

वदामः—हम सब बोलते हैं।

वदसि—तू एक बोलता है ।

वदन्ति—ये सब बोलते हैं ।

इस प्रकार केवल क्रियाओं से ही स्वयं अर्थ निष्पन्न होता है । अस्तु । निम्न धातुओं के रूप पूर्व के समान ही होते हैं:—

गण १ लट् । परस्मैपद ।

१ अट्=गतौ । (जाना)=अटति ।

२ अत्=सातत्य गमने । (हमेशा जाते रहना, गमन करना) =अतति ।

३ अर्घ्=मूल्ये । (मूल्य-कीमत होना)=अर्घति ।

४ अर्च्=पूजायाम् । (पूजा करना) अर्चति ।

५ अर्ज्=अर्जने । (कमाना)=अर्जति ।

६ अर्ह्=पूजायाम् । (योग्य होना)=अर्हति ।

७ अव्=रक्षणे ।(संरक्षण करना)=अवति ।

इन के रूप 'वद्' धातु के समान ही हुआ करते हैं ।

(१) रामो अटति............राम घूमता है ।

(२) राम लक्ष्मणौ अटतः । राम और लक्ष्मण (ये दोनों) घूमते हैं ।

( ३ ) जनाः अटन्ति। ...... सब लोक भ्रमण करते हैं।
( ४ ) त्वं अतसि। ...... तू जाता है।
( ५ ) यूयं अतथ। ...... तुम सब चल रहे हैं।
( ६ ) युवां अवथः। ...... तुम दोनों रक्षण कर रहे हो।
( ७ ) सुवर्णं अर्घति। ...... सोने का मूल्य होता है।
( ८ ) देवदत्तःअर्चति। ... देवदत्त पूजा करता है।

---

# पाठ २.

| | |
|---|---|
| कौसलः–देश का नाम | यजामि–यज्ञ करूंगा |
| स्फीतः–उन्नत, बड़ा, शुद्ध | समानयत्–रोनेवाला चिल्लाने वाला |
| मुदितः–आनन्दित | अनुज्ञात–आज्ञा किया हुआ |
| जनपदः–राष्ट्र | पावक–अग्निः |
| निर्मिता–बनाई हुई | भूत–प्रकट हुआ २ तेज |
| अमरावती–देवों की नगरी | पायस–खीर |
| मंत्रज्ञाः–गुप्त बातें जानने वाले उत्तम सलाहकार | पात्री–बरतन |
| प्रशान्त–शांतियुक्त | तथेति–ठीक ऐसा कह कर |
| तप्यमान–तपने वाला | प्रीतः–संतुष्ट हुआ |
| वंशकर–वंश करने वाला | अभिवाद्य–नमस्कार करके |

अंतःपुरः–स्त्रियों का स्थान
पुत्रीय–पुत्र उत्पन्न करने वाला
अर्ध–आधा
अवशिष्ट–बाकी, शेष
दारक्रिया–विवाह
निवसति–रहता है।
पौरप्रिय–जनोंका प्यारा
वशी–इन्द्रियों को स्वाधीन रखने वाला
सत्याभिसन्धः–सत्य प्रतिज्ञा करने वाला
इङ्गितज्ञाः–गुप्त विचार जानने वाले
मन्त्रिणः–वजीर, प्रधान
मृषावादी–झूठ बोलनेवाला
बभूव–हुआ
चिंतयान–चिंता करने वाला
बुद्धि–विचार
श्लक्ष्णं–नरम, मीठा
अब्रवीत्–बोला

हयमेधः– } अश्वमेध
वाजिमेधः– } अश्वमेध
इष्टिः–यज्ञ
प्रादुर्भूत्–प्रकट हुआ
दिनकरः–सूर्य्य
प्रयच्छ–दो
प्राप्स्यसे–प्राप्त करोगे
धारयांचक्रु–धारण किये
नावमिके–नवमी
बाल्यात्प्रभृति–बचपनसे लेकर
सुस्निग्ध–मित्र
हयः–घोड़ा
अनुजः–छोटा भाई
हृष्टः–संतुष्ट
अनुगृहीत–कृपा की
परिवृद्धिः–उन्नति
व्रतस्थः–व्रत करने वाला
विघ्नकरौ–विघ्न करने वाले
विमर्शन–कष्ट, दुःख
कामरूपिणौ–मनमाने रूप धारण करने वाले
भवतः–आपका

## समास ।

१ मन्त्रज्ञः—मन्त्रान् जानाति इति मन्त्रज्ञः ।

२ पौरप्रियः—पौराणां नागरिकाणां जनानां प्रियः

३ मृषावादी—मृषा असत्यं वदतीति मृषावादी ।

४ व्रतस्थः—व्रते तिष्ठतीति व्रतस्थः ।

५ विघ्नकरः—विघ्नं करोतीति विघ्नकरः ।

६ राजश्रेष्ठः—राज्ञां श्रेष्ठः राजश्रेष्ठः ।

७ परदाररतः—परेषां दाराः परदाराः । परदारासु रतः परदाररतः ।

८ दिनकरः—दिनं दिवसं करोतीति दिनकरः ।

९ पायसपूर्णा—पायसेन पूर्णा पायसपूर्णा ।

१० देवनिर्मितं—देवैः निर्मितं देवनिर्मितम् ।

११ प्रजाकरं—प्रजां करोतीति प्रजाकरं ।

१२ दिव्यलक्षणं—दिव्यं लक्षणं यस्य स दिव्यलक्षणः । तं ।

## संक्षिप्त वाल्मीकि रामायणे बालकाण्डम् ।

### प्रथमः खण्डः

सरयू तीरे कोसलो नाम स्फीतो मुदितो जनपद आसीत् । तस्मिन् स्वयंमनुना अयोध्या नाम नगरी निर्मिता । तत्र तु दशरथो नाम राजा निवसति स्म । स च राजश्रेष्ठः पौरप्रियो यशोसत्याभिसन्धः पुरीं पालितवान् । इन्द्रो यथा अमरावतीम् ।

तस्य मन्त्रज्ञा इङ्गितज्ञाश्च अष्टौमन्त्रिणो बभूवुः । पुरे वा राष्ट्रे वा कश्चिद् पिसृषावादी नरो नासीत् । न कोऽपि दुष्टः परदाररतश्च । सर्वं राष्ट्रं प्रशांतमासीत् ।

तस्य तु धर्मज्ञस्य सुतार्थं ताप्यमानस्य वंशकरः सुतो न बभूव । सुतार्थं चिन्तयानस्य तस्य बुद्धिरासीत् । अश्वमेधेन यजामि । इति । ततो धर्मात्मा पुरोहितान् आनयत् तान् पूजयित्वा च श्लक्ष्णं वचनम् अब्रवीत् । मम वै सुतार्थं लालप्यमानस्य सुखं नास्ति । तदर्थं हयमेधेन यक्ष्यामि । इति । अनुज्ञातश्च पुरोहितैः स यज्ञमारभत । पुत्रकारणाद् इष्टिं च आक्रमद् । ततः पावकाद् अद्भुतं भूतं प्रादुरभूत् । दिनकरसदृशं प्रदीप्तं तद्भूतं हस्ते पायसपूर्णपात्रीं धारयन्नब्रवीत् । राजन् इदं देवेभ्यः प्राप्तम् । तदिदं देवनिर्मितं प्रजाकरं पायसं गृहाण । भार्याभ्यः प्रयच्छ च । तासु प्राप्स्यसे पुत्रान् । इति ।

तथेति नृपतिः प्रीतः । आर्धेत्रायतं प्रविश्य चान्तःपुरं कौशल्यामुवाच । पुत्रीयं पायसं गृहाण इति अर्धं ततः कौशल्यायै ददौ । अर्धस्यार्धं सुमित्रायै । अवशि॰ं च कैकेय्यै ददौ । तत् सर्वा प्राश्य तेजस्विनो गर्भान् धारयाञ्चक्रुः ।

ततो द्वादशे चैत्रे मासे नावमिके तिथौ कौशल्या दिव्य लक्षणं पुत्रं रामम् अजनयत् । कैकेय्यां सत्यपराक्रमो भरतो जज्ञे । सुमित्राच लक्ष्मणशत्रुघ्नौ जनयामास । तदा अयोध्यायां महानुत्सव आसीत् ।

बाल्यात्प्रभृति लक्ष्मणो प्रियकरः सुस्निग्धश्च बभूव। तेन विना रामो निद्रां न लभते। यदा हि रामोहयमारूढो मृगयां याति तदैनं पृष्ठतो लक्ष्मणो धनुः परिपालयन् याति। तथैव लक्ष्मणानुजः शत्रुघ्नो भरतस्य पृष्ठतोयाति। यदा च ते सर्वे ज्ञानिनो गुणसंपन्नाः कीर्तिमन्तः सर्वज्ञा अभवन्, तदा पितादशरथोऽतीव हृष्टः।

अथ राजा तेषां दारक्रियां प्रति चिन्तयामास। मन्त्रिमध्ये चिन्तयमानस्य तस्य महातेजो विश्वामित्रो मुनिः प्राप्तः। तं पूजयित्वा राजोवाच। अनुगृहीतोऽहम्। परिवृद्धिमिच्छामि ते कार्यस्य। न विमर्शनमर्हति भवान्। कथयतु भवान्। करिष्यामि तदशेषेण। भवानेव ममदैवतम्। इति। श्रुत्वा तद्वु विश्वामित्रोवाच। राजश्रेष्ठ व्रतस्थोऽस्मि। तस्य तु व्रतस्य मारीचसुबाहू नाम द्वौ राक्षसौ कामरूपिणौ विघ्नकरौ। तस्माद् व्रतसम्पादनार्थं ज्येष्ठ-पुत्रो रामो भवतो मे सहायो भवतु। इति।

# पाठ ३.

निम्न धातुओं के रूप वद् धातु के समान ही कीजिए।
गण १ ला। परस्मैपद।

(१) एज्=कंपने। (कांपना)=एजति।

(२) कण्=आर्तस्वरे। (दुःख के साथ रोना)=कणति।

(३) कील्=बंधने। (बांधना)=कीलति।

(४) कुण्ठ्=वैकल्ये (लूला होना)=कुंठति।

(५) कूज्=अव्यक्ते शब्दे। ( अस्पष्ट श
कूजति

(६) क्रन्द्=रोदने आह्वाने च। (रोना अथवा आह्वान करना)=क्रन्दति।

(७) क्रीड्=विहारे। (खेलना)=क्रीडति।

(८) क्वथ्=निष्पाके। (कषाय करना, काढ़ा करना)=क्वथति।

(९) क्षर=संचलने। (पिघलना)=क्षरति।

(१०) खन्=अवदारणे। (जमीन खोदना)=खनति।

(११) खाद्=भक्षणे। (खाना)=खादति।
(१२) खेल्=क्रीडायाम्। (खेलना)=खेलति।
(१३) गद्=व्यक्तायाँ वाचि। (बोलना)=गदति।
(१४) गम् (गच्छ)=गतौ। (जाना)=गच्छति।

वाक्य।

| | |
|---|---|
| १ वृक्षः एजति। ... | वृक्ष कांपता है। |
| २ वृक्षौ एजतः। ... | दो वृक्ष हिलते हैं। |
| ३ वने वृक्षा एजन्ति। | बन में बहुत वृक्ष हिल रहे हैं। |
| ४ त्वं क्वणसि। ... | तू रोता है। |
| ५ युवां क्वणथः। ... | तुम दोनो रोते हो |
| ६ भित्तिः संकुचति। | दिवार सुकड़ती है। |
| ७ ते कुंठन्ति। ... | वे सब लूले होते हैं। |
| ८ काकौ कूजतः। ... | दो कौवे शब्द करते हैं। |
| ९ पक्षिणः कूजन्ति। | बहुत पक्षी शब्द कर रहे हैं। |
| १० बालकाः क्रन्दन्ति। | लड़के रोते हैं। |
| ११ स्त्रीपुरुषौक्रन्दतः। | स्त्री ओर पुरुष ये दोनों चिल्लाते हैं। |

| | |
|---|---|
| १२ मनुष्यः क्रन्दति । | एक मनुष्य रोता है । |
| १३ स कुत्र क्रीडति ?... | वह कहां खेलता है । |
| १४ युवां कुत्र क्रीडथः ? | तुम दोनों कहां खेलते हो ? |
| १५ आवां अत्र क्रीडावः । | हम दोनों यहाँ खेलते हैं । |
| १६ वयं अत्र क्रीडामः । | हम सब यहाँ खेलते हैं । |
| १७ तैलं क्षरति ।... | तेल पिघल रहा है । |
| १८ अश्वः शष्पं खादति । | घोड़ा घास खाता है । |
| १९ अश्वौ तृणं खादतः । | दो घोड़े घास खा रहे हैं । |
| २० अश्वा तृणं खादन्ति । | बहुत घोड़े घास खा रहे हैं । |
| २१ धनदासः खनति । | धनदास खोदता है । |
| २२ ते खनन्ति । ... | वे सब खोदते हैं । |
| २३ धनदास-विष्णुमित्रौ खनतः । .. | धनदास और विष्णुमित्र वे दोनों खोदते हैं । |
| २४ तत्र सर्वेजनाः खनन्ति । | वहां सब लोग खोदते हैं । |
| २५ बालको मोदकं खादति । | लड़का लड्डू खाता हैं । |
| २६ बालकौ मोदकौ खादतः । | दो बालक दो लड्डू खाते हैं ॥ |
| २७ बालका मोदकान् खादन्ति । ... | बहुत बालक बहुत लड्डू खाते हैं |

| | |
|---|---|
| २८ अश्वाश्च गर्दभाश्च तृणं खादन्ति । | बहुत घोड़े और बहुत गधे घास खाते हैं । |
| २९ अहं खेलामि । ... | मैं खेलता हूं । |
| ३० रामश्च अहं च खेलावः । | राम और मैं दोनों खेलते हैं |
| ३१ सर्वे वयं खेलामः । | हम सब खेलते हैं । |
| ३२ वयं गच्छामः । ... | हम सब जाते हैं । |

पाठकों को उचित है, कि उक्त वाक्यों में क्रियाओं के रूप किस प्रकार बनाये जाते हैं, और उपयोग में लाए जाते हैं, इसका ठीक ठीक निरीक्षण करें। यहां अशुद्ध वाक्य होना संभव है। कर्ता का एकवचन हुआ तो क्रिया का भी एकवचन होना चाहिए। कर्ता का बहुवचन हुआ तो क्रिया का भी बहुवचन होना चाहिए। देखिए—

गम् गतौ ।

| | | |
|---|---|---|
| सः गच्छति । | तौ गच्छतः । | ते गच्छन्ति ॥ |
| त्वं गच्छसि । | युवां गच्छथः । | यूयं गच्छथ ॥ |
| अहं गच्छामि । | आवां गच्छावः । | वयं गच्छामः ॥ |

खेल क्रीडायाम् ।

| | | |
|---|---|---|
| अहं खेलामि । | आवां खेलावः । | वयं खेलामः ॥ |
| त्वं खेलसि । | युवां खेलथः । | यूयं खेलथ ॥ |
| स खेलति । | तौ खेलतः । | ते खेलन्ति ॥ |

खाद् भक्षणे।

| | | |
|---|---|---|
| त्वं खादसि। | युवां खादथः। | यूयं खादथ॥ |
| अहं खादामि। | आवां खादावः। | वयं खादामः॥ |
| स खादति। | तौ खादतः। | ते खादन्ति॥ |

खन् अवदारणे।

| | | |
|---|---|---|
| अहं खनामि। | आवां खनावः। | वयं खनामः। |
| त्वं खनसि। | युवां खनथः। | यूयं खनथ। |
| रामः खनति। | रामलक्ष्मणौ खनतः। | रामलक्ष्मणशत्रुघ्ना खनन्ति। |

क्रिया के रूपों की तैयारी, इस प्रकार करनी चाहिए ताकि कभी भूल न हो। पाठकों को उचित है कि वे सब क्रियाओं के सब रूप बना कर इस प्रकार लिखें।

उत्तम पुरुष।

अहं — (मैं एक) — वदामि — (बोलता हूं)
आवां — (हम दो) — वदावः — (बोलते हैं)
वयं — (हम सब) — वदामः — ( ,, )

मध्यम पुरुष

त्वं — (तू एक) — वदसि — (बोलता है)
युवां — (तुम दो) — वदथः — (बोलते हो)
यूयं — (तुम सब) — वदथ — ( ,,

प्रथम पुरुष।

सः — (वह एक) — वदति — (बोलता है)

तौ — (वे दो) — वदतः — (बोलते हैं)

ते — (वे सब) — वदन्ति — ( ,,

इन रूपों को देखने से पता लगेगा कि इन रूपों का किस प्रकार उपयोग करना चाहिए। इस प्रकार को पाठक विशेष प्रकार स्मरण रखें, कभी न भूलें। इनके उपयोग को स्मरण रखने से ही पाठक शुद्ध वाक्य बना सकते हैं, नहीं तो सर्वत्र अशुद्धि हो जायगी। 'कर्ता और क्रिया' का पुरुष और वचन एक जैसा होना चाहिए, जैसा भाषा में भी हुआ करता है। इसमें थोडी सी गलती होने से सब वाक्य अशुद्ध होता है। इसलिए इस विषय में विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है।

---

# पाठ ४.

धर्मः—कर्तव्य कर्म
अक्रोधः—शांति
संविभागः—कार्य के उत्तम विभाग
आर्जवं—सरल स्वभाव
भृत्य-भरणं—नौकरों का पोषण
समाप्यते—समाप्त होता है
दद्यात्—दान करे

| | |
|---|---|
| याचेत–भीख मांगे | वक्ष्यामि–कहूंगा |
| यजेत–यज्ञ करे | याजयेत्–यज्ञ करावे |
| दस्युवधः–डाकुओं का नाश | अध्यापयेत्–सिखाये |
| शौच–शुद्धता | अधीयीत–सीखे |
| परिचरेत्–सेवा करे | परिचालयेत्–पालन करे |
| कथंचन–किसी प्रकार भी | रणं–युद्ध |
| उच्यते–कहा जाता है | अनुपूर्वशः–क्रम से |
| छत्रं–छाता | संचयः–संग्रह |
| वष्टनं–साफा | जातु–कभी भी |
| यातयाम–बासी पुराना | आंरीर–बिछौना |
| भर्तव्य–पोषण के लिए योग्य | उपानह–जूता |
| पाक यज्ञ–अन्न का यज्ञ | व्यजनं–पंखा |
| अव्रतवान्–नियम हीन | पिंडः–चावल का गोला |
| क्षमा–सहनशीलता | अनपत्यः–जिसके सन्तान नहीं है |
| प्रजनः–संतान उत्पन्न करना | स्वाहा } —यज्ञविशेष |
| अद्रोहः–द्रोह न करना | वषट् } —यज्ञविशेष |
| सांर्ववर्णिकः–सर्व वर्णों के सम्बन्ध के | स्वयं–खुद |

समास।

१ अनपत्यः—न विद्यते अपत्यं यस्य सः।
२ स्वाध्यायस्य अभ्यसनं स्वाध्यायाभ्यसनम्।
३ पाकस्य पकान्नस्य यज्ञः पाकयज्ञः।

## वचन पाठ । महाभारतम्

युधि० उ० के धर्माः सर्ववर्णानां चातुर्वर्ण्यस्य के पृथक् ।
चातुर्वर्ण्याश्रमाणां च राजधर्माश्च के मताः ॥ १

भि० उ० अक्रोधः सत्यवचनं संविभागः क्षमा तथा ।
प्रजनः स्वेषु दारेषु शौचमद्रोह एव च ॥ २
आर्जवं भृत्यभरणं नवैते सार्ववर्णिकाः ।
ब्राह्मणस्य तु यो धर्मस्तं ते वक्ष्यामि केवलं ॥ ३
दममेव महाराज धर्ममाहुः पुरातनं ।
स्वाध्यायाभ्यसनं चैव तत्र कर्म समाप्यते ॥ ४
क्षत्रियस्यापि यो धर्मस्त ते वक्ष्यामि भारत ॥
दद्याद्राजन्न याचेत यजेत न च याजयेत् ॥ ५

---

(१) सर्व-वर्णानां के के धर्माः ? चातुर्वर्ण्यस्य च के के पृथक् धर्माः ? चातुर्वर्ण्याश्रमाणां च के धर्माः । राजधर्माः च के मताः ? । (२) अक्रोधः—न क्रोधः । स्वेषु दारेषु स्वकीयासु स्त्रीषु । प्रजनः संतानोत्पत्तिः । शौचं शुद्धता । (३) यो ब्राह्मणस्य धर्मः अस्ति । तं धर्मं ते तुभ्यं वक्ष्यामि कथयिष्यामि वदिष्यामि वा । (४) दमः इन्द्रियदमनम् । पुरातनं सनातनम् । स्वाध्यायस्य वेदस्य अभ्यसनं अध्ययनम् । (५) दद्यात् दानं कर्तव्यम् । न याचेत याचना न कर्तव्या ।

नाध्यापये दधीयीत प्रजाश्च परिपालयेत्।
नित्योद्युक्तो दस्युवधे रणे कुर्यात्पराक्रमम् ॥ ६
दानमध्ययनं यज्ञः शौचे न धन संचयः।
पितृवत्पालयेद्वैश्यो युक्तः सर्वान्पशूनिह ॥ ७
शूद्र एतान्परिचरेत् त्रीन्वर्णाननुपूर्वशः।
सचयांश्च न कुर्वीत जातु शूद्रः कथंचन ॥ ८
अवश्य भरणीयो हि वर्णानां शूद्र उच्यते।
छात्रं वेष्टनमौशीर मुपानद्व्यजनानि च ॥ ९
यातयामानि देयानि शूद्राय परिचारिणे।
देयः पिंडोऽनपत्याय भर्तव्यौ वृद्धदुर्बलौ ॥ १०
स्वाहाकार वषट्कारौ मंत्रः शूद्रे न विद्यते।
तस्माच्छूद्रः पाक यज्ञैर्यजेताव्रतवान्स्वयम् ॥ ११

---

दस्युनां चौरादीनां दुष्टानां वधः दस्यु वधः। (७) धनस्य संचयः संग्रहः धनसंचयः। वैश्यः सर्वान् पशून् इह युक्त स्व-कर्मणि नियुक्तः पितृवत् यथा पिता स्वपुत्रवान् पालयति तथा पालयेत्। (८) एतान् त्रिवर्णान् शूद्रः विद्याहीनः परिचरेत्। संचयान् धनस्य संग्रहं कथंचन कदापि शूद्र न कुर्वीत।

# पाठ ५.

गण १ला । परस्मैपद ।

(१) गल् = भक्षणे स्रावे च । = (खाना और गलना) = गलति ।

(२) गुंज् = अव्यक्ते शब्दे । = ( अस्पष्ट शब्द करना ) = गुञ्जति ।

(३) गुह् = संवरणे । = ( गुप्त रखना, ढांपना ) = गूहति ।

(४ चन्द् = आल्हादे दीप्तौ च । = (खुश होना, प्रकाशना) = चन्दति ।

(५) चम् = अदने । = (भक्षण करना) = चमति ।

(६) चर् = गतौ । = (जाना) = चरति ।

(७) चर्च् = परिभाषणे । = (शास्त्रार्थ करना) = चर्चति ।

(८) चर्व् = अदने । = (चबाना) = चर्वति ।

(९) चल् = कम्पने । = (कांपना, हिलना) = चलति ।

(१०) चप् = भक्षणे । = (खाना) = चपति ।

(११) चिल्ल् = शैथिल्ये । = (ढीला होना) = चिल्लति ।

(१२) चुम्ब् = वक्त्र संयोगे । = (चुम्बन करना, चूमना) = चुम्बति ।

(१३) चूप् = पाने । = (पीना) = चूपति ।

(१४) जप् = व्यक्तायां वाचि मानसे च । = (जपना, ध्यान से जपना) = जपति ।

(१५) जम् = अदने । = (खाना) = जमति ।

(१६) जल्प् = व्यक्तायां वाचि । = (बोलना) = जल्पति ।

(१७) जिन्व् = प्रीणने । = (खुश होना) = जिन्वति ।

---

उक्त धातुओं के कुछ रूप ।

| | | |
|---|---|---|
| सः गलति । | तौ गलतः । | ते गलन्ति ॥ |
| त्वं गुंजसि । | युवां गुंजथः । | यूयं गुंजथ ॥ |
| अहं चन्दामि । | आवां चन्दावः । | वयं चन्दामः ॥ |
| अहं चमामि । | आवां चमावः । | वयं चमामः ॥ |
| त्वं चरसि । | युवां चरथः । | यूयं चरथ ॥ |
| स चर्चति । | तौ चर्चतः । | ते चर्चन्ति ॥ |
| स चर्वति । | तौ चर्वतः । | ते चर्वन्ति ॥ |
| त्वं चलसि । | युवां चलथः । | यूयं चलथ ॥ |
| अहं चपामि । | आवां चपावः । | वयं चपामः ॥ |
| अहं चिल्लामि । | आवां चिल्लावः । | वयं चिल्लामः ॥ |
| त्वं चुम्बसि । | युवां चुम्बथः । | यूयं चुम्बथ ॥ |
| स चूषति । | तौ चूषतः । | ते चूषन्ति ॥ |
| अहं जपामि । | आवां जपावः । | वयं जपामः ॥ |
| त्वं जमसि । | युवां जमथः । | यूयं जमथ ॥ |

स जल्पति । तौ जल्पतः । ते जल्पन्ति ॥
त्वं जिन्वसि । युवां जिन्वथः । यूयं जिन्वथ ॥

---

कोकिलः कथं गुञ्जति । शृणु ।
तत्र वृक्षे द्वौ कोकिलौ गुञ्जतः ।
अत्र द्वौ ब्राह्मणौ जपतः ।
त्वं किमर्थं जल्पसि ।
स सर्वं गूहति ।

संस्कृत में परस्मैपद और आत्मनेपद इस नाम के दो पद हैं। इन का विशेष विचार आगे किया जायगा। इस समय तक धातु परस्मैपद के ही दिये हैं।

परस्मैपद—गच्छति, वदति, करोति, भवति।

आत्मनेपद—एधते, ईक्षते, वन्दते, भाषते।

आत्मनेपद के धातुओं के लिये 'ते' अंत में, प्रत्यय लगता है और परस्मैपद के अंत में 'ति' लगता है। सामान्यतः आप इस समय इतना ही फर्क समझ लीजिए। आगे जाकर आपको विशेष मालूम हो जायगा।

# वर्तमान काल।

परस्मैपद के लिये प्रत्यय।

| | एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष ... ... | ति | ... तः | ... न्ति |
| मध्यम पुरुष ... ... | सि | ... थः | ... थ |
| उत्तम पुरुष ... ... | मि | ... वः | ... मः |

ये प्रत्यय किस प्रकार लगते हैं, इस का ज्ञान निम्न रूप देखने से हो सकता है :—

| | | |
|---|---|---|
| गच्छ-ति | गच्छ-तः | गच्छ-न्ति |
| गच्छ-सि | गच्छ-थः | गच्छ-थ |
| गच्छा-मि | गच्छा-वः | गच्छा-मः |

| | | |
|---|---|---|
| वद-ति | वद-तः | वद-न्ति |
| वद-सि | वद-थः | वद-थ |
| वदा-मि | वदा-वः | वदा-मः |

उत्तम पुरुष के प्रत्ययों से पहिले अ के स्थान पर आ होता है। जैसाः—गच्छामि, वदामि, जल्पामि, जपामि तपामि इत्यादि।

उक्त प्रत्यय लगा कर सब धातुओं के रूप कीजिए। प्रत्येक धातु के सब रूप लिख कर रखने चाहिए। लिखने में आप भूल करेंगे तो सुधारने में कठिनता होगी। इसलिये बड़ी सावधानी के साथ रूप लिखने चाहिएं। रूप लिखने का प्रकार नीचे दिया है :—

जीव्—प्राण धारणे ।=(जीता रहना, जीना)

परस्मैपद। वर्तमान काल गण १ला।

उत्तम पुरुष

१ अहं जीवामि—मैं जीता हूं।

२ आवां जीवावः—हम दोनों जीते हैं।

३ वयं जीवामः—हम जीते हैं।

मध्यम पुरुष

१ त्वं जीवसि—तू जीता है।

२ युवां जीवथः—तुम दोनों जीते हो।

३ यूयं जीवथ—तुम सब जीते हो

प्रथम पुरुष

१ स जीवति—वह जीता है।

२ तौ जीवतः—वे दोनों जीते हैं।

३ ते जीवन्ति—वे सब जीते हैं।

इस प्रकार सब धातुओं के रूप लिख कर स्मरण रखने चाहिएं। तब आगे का अभ्यास करने के लिये आप को आसानी होगी। आप पिछला न भूलेंगे तो अच्छा होगा नहीं तो आगे का अभ्यास होना असम्भव हो जायगा।

जैसा कि पहिले कहा जा चुका है कि काल तीन होते हैं। (१) वर्तमान काल, (२) भूतकाल, (३) भविष्य काल गत समय को भूत काल कहते हैं, जो चल रहा है वह वर्तमान काल है और जो आने वाला है वह भविष्य काल है।

वर्तमान काल · स जप-ति = वह जप करता है।

भूतकाल ··· स अ-जप-त् = उस ने जप किया।

भविष्य काल स जपिष्यति = वह जप करेगा।

इस से तीनों कालों की कल्पना आपको हो सकती है! वर्तमान काल के प्रत्ययों के पूर्व 'ष्य' लगाने से भविष्य काल बनता है। जैसा देखिए :—

| | | |
|---|---|---|
| जपिष्यति | जपिष्यतः | जपिष्यन्ति। |
| जपिष्यसि | जपिष्यथः | जपिष्यथ। |
| जपिष्यामि | जपिष्यावः | जपिष्यामः। |
| *गमिष्यति | गमिष्यतः | गमिष्यन्ति। |
| गमिष्यसि | गमिष्यथः | गमिष्यथ। |
| गमिष्यामि | गमिष्यावः | गमिष्यामः। |
| चलिष्यति | चलिष्यतः | चलिष्यन्ति। |
| चलिष्यसि | चलिष्यथः | चलिष्यथ। |
| चलिष्यामि | चलिष्यावः | चलिष्यामः। |

*भविष्य काल में गम् धातु के लिये गच्छ आदेश नहीं होता।

इसी प्रकार सब धातुओं के रूप आप आसानी से कर सकते हैं। इस भविष्य काल के रूप बनाना कोई कठिन नहीं है।

## पाठ ६-१

याच्यमान—मांगा हुआ
विगत-चेतनः—बेहोश
मुहूर्त—घड़ीभर
श्रेयः—कल्याण
राजीवं—कमल
लोचनं—नेत्र
कूटं—कपट
वियोग—दूर होना
प्रतिश्रुत्य—सुनकर
हातुं—छोड़ने के लिये
विपर्य्ययः—उलटा प्रकार
प्रोत्साहित—जोश उत्पन्न किया
आह्वयत्—बुलाया

अश्विनोपमौ—अश्विनीकुमारों के सदृश
अर्धयोजन—एक कोश, दो मील
बला—, अतिबला—विद्याओं के नाम
स्पृष्ट्वा—स्पर्श करके
प्रतिगृहीतवान—लिया
ददृशाते—देखा
नावं—नौका
शिव—कल्याणयुक्त
कालात्ययः—समय का अतिक्रम
समाप्ति समयः—समाप्ति का काल

अभिवर्षतः—वर्षा करते हैं
स्वेन—अपने
बहुरूप—बहुत प्रकार
प्रत्युवाच—उत्तर दिया
ऊन—कम, न्यून
कालोपम—मृत्यु के सदृश
सक्रोधं—क्रोध के साथ
संप्रति—अब
अयुक्त—अयोग्य
कुलं—वंश
प्रहृष्ट—खुश
वदनं—मुंह
अनुजग्मतुः—पीछे से जाते रहे
सलिलं—जल
ददामि—देता हूं
क्षुत्पिपासे—भूख और प्यास
संपन्न—युक्त
शरत्कालीन—शरद् ऋतु का
दिवाकर—सूर्य

कथयांचक्रुः—कहा
आरोहतु—चढ़ो
आसाद्य—प्राप्त होकर
घोरसंकाशं—भयानक
पप्रच्छ—पूछा
चिरं—बहुत समय तक
सुन्द, मारीच —राक्षस का नाम
अत्यर्थं—करीब आधा
राजसूनुः—राजपुत्रः
मुष्टि—मुष्टि
बबंध—बांधली
ज्या-घोष—धनुष की डोरी की [illegible] ध्वनि
क्रोधान्धा—क्रोध से अन्ध
अशनि—बिजुलि
पतन्ती—गिरने वाली
शर—बाण
पपात—गिर पड़ी
ममार—मर गई

इक्ष्वाकु—कुल का नाम
दारुण—भयानक
नाग—हाथी, सांप
शक्रः—इन्द्र
आहृत्य—घेरकर
निष्कंटकं—निरुपद्रव
नृशंस—बुरा, निंद्य
अनृशंस—स्तुत्य

नादयन्—गर्जित करता हुआ
अकरोत्—किया
रजोमेघ—धूलि का बादल
विमोहित—भ्रमित किया
विक्रान्ता—भयानक
उरसि ——छाती में
विदारयांचकार—तोड़ लिया

समास।

१ विगतचेतनः—विगता चेतना यस्य सः।

२ प्रहृष्टवदनः—प्रहृष्टं वदनं यस्य सः।

३ विद्यासम्पन्नः—विद्यया संपन्न।

४ रजोमेघः—रजसः मेघ।

५ प्रजारक्षणकारणात्—प्रजायाः रक्षणं प्रजारक्षणम् तस्य कारणात्।

## संक्षिप्त-वाल्मीकि-रामायणे बालकाण्डम् ।

### द्वितीयः खण्डः ।

पुत्रं रामचन्द्रं मुनिना याच्यमानं श्रुत्वा राजा दशरथस्तावद् विगतचेतन इव मुहूर्तं बभूव । विश्वामित्रः पुनरुवाच । पुनः पुनरपि व्रतं सम्पाद्य समाप्तिसमय एवैतौ राक्षसौ वेदिं मांसरुधिरेण अभिवर्षतः । रामस्तु स्वेन दिव्येन तेजसा राक्षसानां विनाशने शक्तः । अस्मै श्रेयश्च बहुरूपं प्रदास्यामि । यज्ञस्य दशरात्रं हि राजीवलोचनं रामं दातुमर्हसि । इति । दशरथस्तु प्रत्युवाच । ऊनषोडशवर्षो मे रामः । न योग्यो राजीवलोचनो रक्षसाम् । राक्षसा हि कूटयुद्धाः । अपि च नैव जीवामि रामस्य वियोगे मुहूर्तमपि । कालोपमौ च मारीचसुबाहू । अतो न दास्यामि पुत्रकम् । इति । कौशिकस्तु प्रत्युवाच सक्रोधम् । अर्थं प्रतिश्रुत्यापि संप्रति प्रतिज्ञां हातुमिच्छसि अयुक्तोऽयं विपर्य्ययो राघवाणां कुलस्य । इति । एवं विश्वामित्रस्य क्रोधेन भीतो दशरथः । वशिष्ठेन च संमन्त्र्य प्रोत्साहितः । ततः प्रहृष्टवदनः सलक्ष्मणं राममाह्वयत् । कुशिकपुत्राय तौ ददौ च । तावपि रामलक्ष्मणौ धनुषी गृहीत्वा पितामहसदृशं विश्वामित्रमश्विनोपमौ कुमारावनुजग्मतुः ।

अर्धयोजनं गत्वा सरयूनदीतीरे विश्वामित्रो राममुवाच वत्स, सलिलं गृहाण । नानाविधान् मंत्रान् विद्ये च

बलातिबले नाम तुभ्यं ददामि । आभ्यां विद्याभ्यां ते क्षुत्पिपासे
अपि न भविष्येते । इति । रामोऽपि जलं स्पृष्ट्वा प्रहृष्टवदनः
प्रतिगृहीतवान् एतान् मन्त्रान् । एवं विद्यासम्पन्नो रामः शोभि-
तो यथा शरत्कालीनो दिवाकरः अग्रगामिनौ च तौ वीरौ
राजपुत्रौ । ततो गङ्गा-सरयू-सङ्गमे पुण्यमाश्रमपदमेकं
ददृशाते । मुनयोऽपि तत्रस्थाः शुभं नावमेकाम् आनीय विश्वा-
मित्रं कथयाञ्चक्रुः । आरोहतु भवान् राजपुत्रैः सह नावम् ।
शिवास्ते पन्थानः सन्तु । कालात्ययो न भवतु । इति । विश्वा-
मित्रश्च तान् ऋषीन् पूजयामास । पश्चाच्च स राजपुत्राभ्यां
सहितः गङ्गां ततार । अतिधार्मिकौ च तौ राजपुत्रौ दक्षिणं
तीरमासाद्य नदीभ्यां प्रणामं कृतवन्तौ । ततो घोर सङ्काशं
वनं दृष्ट्वा स इक्ष्वाकु-नन्दनो रामो मुनिश्रेष्ठं विश्वामित्रं पप्रच्छ ।
अहो सभीकं वनम् । किं परम् अतिदारुणम् । इति ।

विश्वामित्र उवाच । वीरश्रेष्ठ अत्र खलु पुरा धनधान्य
संपन्नौ स्फीतौ जनपदावेव सुचिरम् आस्ताम् । कालान्तरे तु
ताटका नाम नागसहस्रबलं धारयन्ती कामरूपिणी राक्षसी
बभूव । सा च सुन्दस्य भार्या । पराक्रमेण शक्रसदृशो मारीच
स्तु तस्याः पुत्रः । एवंविधा तु साऽधुना पन्थानम् अत्यर्ध-
योजनम् आवृत्य तिष्ठति । अतएव च वनमेतद् । गन्त
व्यमस्माभिः । बाहुबलेन त्वम् इमां दुष्टचारिणीं हन्तुम्
अर्हसि । ममाज्ञया निष्कण्टकम् इमं देशं कुरु । तस्या हि

कारणाद् ईदृशमपि देशं न कश्चिद् आगच्छति । अतः स्त्रीवधेऽपि नैव घृणां कुरु । चातुर्वर्ण्यस्य हितार्थं, हि प्रजारक्षण-कारणाद् राजसूनुना नृशंसं वा अनृशंसं वा कर्म कर्तव्यम् । इति । एवमुक्तो रामचन्द्रो धनुर्धरो धनुर्मध्ये मुष्टिं बबन्ध । शब्देन दिशो नादयन् तीव्रं ज्याघोषं चाकरोत् । राक्षसी तु तदा क्रोधान्धा तत्र प्राप्ता । राघवौ सौमी तया मुहूर्तं रजोमेघेन विमोहितौ । किंतु ताम् अशनीमिव वेगेन पतन्तीमपि विक्रान्तां शरेण राम उरसि विदारयांचकार । सा पपात ममार च ।

## पाठ ७.

अब आप परस्मैपदी प्रथम गणके धातुओं के वर्तमान और भविष्य के रूप स्वयं बना सकते हैं । संस्कृत में धातुओं के दस गण हैं । जिसमें पहिले गण के कई धातु दिए गये हैं । क्रमशः अन्य गणों के धातुओं के साथ आपका परिचय कर दिया जायगा । कई पाठों तक प्रथम गण के परस्मैपदी धातु ही देते हैं इस लिए इनके रुपों को आप ठीक स्मरण रखिए:—

ज्वर-रोगे । = (बुखार होना), १ गण-परस्मैपद ।

वर्तमान-कालः ।

| | | |
|---|---|---|
| प्र०पु०...ज्वरति | ज्वरतः | ज्वरन्ति । |
| म०पु०...ज्वरसि | ज्वरथः | ज्वरथ । |
| उ०पु०...ज्वरामि | ज्वरावः | ज्वरामः । |

भविष्य-कालः ।

| | | |
|---|---|---|
| प्र०पु०...ज्वरिष्यति | ज्वरिष्यतः | ज्वरिष्यन्ति । |
| म०पु०...ज्वरिष्यसि | ज्वरिष्यथः | ज्वरिष्यथ । |
| उ०पु०...ज्वरिष्यामि | ज्वरिष्यावः | ज्वरिष्यामः । |

ज्वल्—दीप्तौ । = ( जलना ) १ गण परस्मैप० ।

वर्तमान-कालः ।

| | | |
|---|---|---|
| प्र०पु०...ज्वलति | ज्वलतः | ज्वलन्ति । |
| म०पु०...ज्वलसि | ज्वलथः | ज्वलथ । |
| उ०पु०...ज्वलामि | ज्वलावः | ज्वलामः । |

भविष्यकालः

| | | |
|---|---|---|
| प्र०पु०...ज्वलिष्यति | ज्वलिष्यतः | ज्वलिष्यन्ति । |
| म०पु०...ज्वलिष्यसि | ज्वलिष्यथः | ज्वलिष्यथ । |
| उ०पु०...ज्वलिष्यामि | ज्वलिष्यावः | ज्वलिष्यामः । |

... निम्न लिखित धातुओं के रूप पूर्ववत् होते हैं:—

गण १ ला। परस्मैपद।

१ तक्ष्—तनूकरणे।—(छीलना,—तक्षति, तक्षिष्यति)।

२ तन्द्र्—अवसादे मोहे च।—(थकना, मानसिक मोह होना)—तन्द्रति, तन्द्रिष्यति।

३ तप्—संतापे।—(तपना)—तपति, तप्स्यति। (इस धातु का 'तपिष्यति' नहीं होता। स्मरण रखिए।)

४ तर्ज्—भर्त्सने।—(निंदा करना, धमकाना)—तर्जति, तर्जिष्यति।

५ तुद्—व्यथने।—(दुःख होना—तुदति, तोत्स्यति। (इसका भविष्यकाल का रूप स्मरण रखने योग्य है।)

६ तुड्—तोडने अनादरे च।—(तोडना, आदर करना)—तुडति, तुडिष्यति।

७ तृप्—तुष्टौ।—(संतुष्ट होना)—तृपति, तृपिष्यति।

८ तृ (तर्)—प्लवण तरणयोः।—(तैरना, पार होना)—तरति, तरिष्यति। तरिष्यामि।

९ तेज्—निशाने पालने च।—(तेज करना, पालन करना)—तेजति, तेजिष्यति।

१० तोड्—अनादरे ।—( निरादर करना )—तोडति, तोडिष्यति ।

११ त्यज्—हानौ ।—( त्यागना )—त्यजति, त्यक्ष्यति । (इस धातु का रूप स्मरण रखने योग्य है)

१२ त्वक्ष्—तनूकरणे ।—(छीलना )—त्वक्षति, त्वक्षिष्यति ।

१३ दल्—विदारणे ।—( तोड़ना, फटना )—दलति, दलिष्यति ।

१४ दह्—भस्मीकरणे ।—( जलाना )—दहति धक्ष्यति ।

( इस धातु का भविष्य का रूप स्मरण रहे )

१५ दा—लवने ।—( काटना )—दाति, दास्यति ।

१६ दृश् ( पश्य ) प्रेक्षणे ।—( देखना )—पश्यति, पश्यतः, पश्यन्ति ॥ द्रक्ष्यति, द्रक्ष्यतः, द्रक्ष्यन्ति ॥ (इस धातु के रूपस्मरण रखने योग्य हैं ।)

१७ दृह्—वृद्धौ ।—( बढ़ना )—दृंहति, दृंहिष्यति ।

१८ दृ ( दर )—भये ।—( डरना )—दरति, दरिष्यति ।

१९ धुर्व्—हिंसायाम् ।—(हिंसा करना)—धुर्वति, धूर्विष्यति

२० धृ [ धर ]—धारणे ।—(धारण करना)—धरति, धरिष्यति ।

२१ ध्वन्—शब्दे ।—(शब्द करना)—ध्वनति, ध्वनिष्यति ।

२२ नट्—नृतौ ।—( नाचना, नाटक करना )—नटति, नटिष्यति ।

२३ नद्—अव्यक्ते शब्दे ।—(अस्पष्ट शब्द करना)—नदति, नदिष्यति ।

२४ नन्द्—समृद्धौ ।—(खुशी होना)—नन्दति, नन्दिष्यति ।

२५ नम्—प्रह्वत्वे शब्दे च ।—(नमन करना, शब्द करना)—नमति, नंस्यति । ( इस धातु का भविष्य का रूप स्मरण रखना चाहिए । )

२६ निन्द्—कुत्सायाम् ।—( निंदा करना )—निन्दति, निन्दिष्यति ।

२७ नी ( नय् )—प्रापणे ।—(ले जाना)—नयति, नेष्यति ।

२८ पच्—पाके ।—( पकाना )—पचति, पक्ष्यति, पक्ष्यसि, पक्ष्यामि । ( इसके भविष्य के रूप देखने योग्य हैं । )

२९ पठ्—वाचने ।—( पढ़ना )—पठति, पठिष्यति ।

३० पत्—गतौ ।—( गिरना )—पतति, पतिष्यति ।

३१ पा–पाने। (पीना)—पिबति, पिबसि, पिबामि ॥
पास्यति, पास्यसि, पास्यामि ॥ (ये रूप स्मरण रखिए।)

वाक्य

१ त्वष्टा काष्ठं तक्षति।...तर्खान लकड़ी छीलता है।
२ विश्वामित्रः तपति।... विश्वामित्र तप करता है।
३ वानरौ तरतः।...दो बन्दर तैरते हैं।
४ महिषाः तरन्ति।...भैंसे तैरती हैं।
५ स शस्त्रं तेजिष्यति।...वह शस्त्र तेज करेगा।
६ तौ त्यजतः।...वे दोनों फेंकते हैं।
७ अग्निः दहति।...आग जलती है।
८ बालकाः पश्यन्ति।...लड़के देखते हैं।
९ वयं द्रक्ष्यामः।...हम सब देखेंगे।
१० सूर्य एकाकी चरति।...सूर्य अकेला चलता है।
११ शृणु! कथं जलं नदति। सुन! किस प्रकार जल शब्द करता है।
१२ परमेश्वरं नमामि। ...परमेश्वर को नमन करता हूं।
१३ स तत्र नेष्यति। वह वहां ले जायगा।

१४ देवदत्तः पचति ।...  ...देवदत्त पकाता है ।

१५ बालकः पठति । ...  ...लड़का पढ़ता है ।

१६ मम पुत्रौ पठतः । ...  ...मेरे दो बालक पढ़ते हैं

मनुष्यो वने वृक्षं तक्षतः । कः तत्र प्रातः काले सन्ध्योपासनं करोति । अहं नित्यं, नदी तीरं गत्वा तत्र सन्ध्योपासनां करोमि । इदानीं को नदीं तरिष्यति । विश्वामित्र-यज्ञदत्तौ तरिष्यतः । नहि । सर्वे मनुष्यास्तरिष्यन्ति । त्वं सँ किमर्थं त्यजसि । गृहे अग्निर्ज्वलति । गृहाद् बहिः अग्निर्नं ज्वलिष्यति । इदानीं त्वां को द्रक्ष्यति । सर्वेऽपि अत्र त्वां द्रक्ष्यन्ति । मनुष्याः पश्यन्ति । मनुष्यौ पश्यतः । यूयं पश्यथः । यः आगतिं सः एव गच्छतु । यज्ञमित्रो धर्मं त्यक्त्वा अधर्म्यं कर्म करोति । स चलति । अहं त्वया सह चलिष्यामि । नदी नदति । इदानीं नाटकस्य समयः । त्व आगच्छ इक्षुदण्डरसं पिब । स्वनगरं याहि । स कन्दान् पचति । तौ कन्दान् पचतः । ते सर्वेपि कन्दान् पचन्ति ।



# पाठ ८।

## शब्द ।

| | |
|---|---|
| भैक्ष्यचर्यं—भिक्षा माँग कर भोजन करना | महाश्रम—महान आश्रम |
| गार्हस्थ्यं—गृहस्थाश्रम | प्राहुः—कहते हैं |
| स-दार—स्त्री समेत | द्विजातित्वं—द्विजपन |
| अ-दार—स्त्री रहित | संयतं—संयमी |
| समधीत्य—उत्तम प्रकार से अध्ययन करके | कृतकृत्य—जिसके कृत्य परिपूर्ण हो चुके हैं |
| धर्मवित्—धर्म जानने वाला | ऊर्ध्वरेताः—जिसके वीर्य का पतन नहीं होता |
| अक्षर—अविनाशी ब्रह्म | प्रव्रजित्वा—संन्यास लेकर |
| प्रशस्त—स्तुत्य | स्वधाकारः—श्राद्धयज्ञः |
| मोक्षिणः—मोक्षको जानेवाला | रति—रमना |
| प्रधान—मुख्य | सेवितव्य—सेवन करने योग्य |
| त्याग—दान | पाल्यमान—पालने योग्य |
| पुराण—सनातन | अग्र्य— श्रेष्ठ |

## समास ॥

१ सदारः—दारः सहित ।

२ अदारः—न विद्यन्ते दाराः यस्य स अदारः ।

३ संयतेन्द्रियः—संयतानि इन्द्रियाणि यस्य सः ।
४ कृतकृत्यः—कृतं कृत्यं येन सः ।
५ राजधर्मप्रधानाः—राज्ञः धर्मः राजधर्मः, राजधर्मः प्रधानः यत्र ते राजधर्मप्रधानाः ।

---

वाचनपाठः महाभारतम् ।

वानप्रस्थं भैक्ष्यचर्यं गार्हस्थ्यंच महाश्रमम् ।
ब्रह्मचर्याश्रमं प्राहुश्चतुर्थं ब्रह्मणैर्वृतम् ॥ १ ॥
जटा-धर-संस्कारं द्विजातित्वं मवाप्यच ।
आधानादीनि कर्माणि प्राप्य वेदमधीत्य च ॥ २ ॥
सदारोवाऽप्यदारोवा आत्मवान्संयतेन्द्रियः ।
वानप्रस्थाश्रमं गच्छेत्कृतकृत्यो गृहाश्रमात् ॥ ३ ॥
तत्रारण्यक शास्त्राणि समधीत्य सधर्मवित् ।
ऊर्ध्वरेताःप्रव्रजित्वा गच्छत्यक्षरसात्मताम् ॥ ४ ॥

(२) जटाधारण संस्कारं ब्रह्मचर्या रूपं कृत्वा द्विजातित्वं अवाप्य प्राप्य च आधानादीनि यज्ञ कर्माणि प्राप्य कृत्वा वेदं च अधीत्य, वेदस्य अध्ययनं कृत्वा (३) सदारः स्त्री युक्तः वा अदारः स्त्री रहितः वा आत्मवान् आत्मज्ञानवान् संयतेन्द्रियः वशी वानप्रस्थाश्रमं गच्छेत् । गृहस्थाश्रमात् कृतकृत्यः भूत्वा, गृहस्थाश्रमस्य सर्वं कर्म यथायोग्यं कृत्वा । (४) तत्र वानप्रस्थाश्रमे आरण्यक शास्त्राणि समधीत्य सम्यक् अधीत्य धर्मवित् धर्मज्ञः सः पुरुषः ऊर्ध्वरेताः भूत्वा प्रव्रजित्वा अक्षरसात्मतां परमात्मसायुज्यतां गच्छति ।

चरितब्रह्मचर्यस्य ब्राह्मणस्य विशाम्पते ।
भैक्ष्यचर्या स्वधाकारः प्रशस्त इह मोक्षिणः ॥ ५ ॥
सत्यार्जवं चातिथिपूजनं च ।
धर्मस्तथार्थश्च रतिःस्वदारैः ॥
निषेवितव्यानि सुखानि लोके ।
ह्यस्मिन्परे चैव मत्त ममैतत् ॥ ६ ॥
सर्वे धर्मा राजधर्म प्रधानाः ।
सर्वे वर्णाः पाल्यमाना भवन्ति ॥
सर्वस्त्यागो राजधर्मेषु राजन् ।
त्यागं धर्मं चाहुरग्र्यं पुराणम् ॥ ७॥

---

(५) हे विशांपते ! हे राजन् ! चरित ब्रह्मचर्यस्य मोक्षिणः मुमुक्षोः मनुष्यस्य इह भैक्ष्यचर्या एव स्वधाकारः प्रशस्तः ।

(६) सत्यं आर्जवं सरलता अतिथिपूजन, धर्मः धर्मानुष्ठानं, अर्थः द्रव्यार्जनं, स्वदारै स्वकीयया धर्मपत्न्या सह रतिः एतानि सुखानि लोके निषेवितव्यानि । परे श्रेष्ठे हि अस्मिन्धर्मे धर्मविषये मम एतत् मतम् अस्ति ॥ (७) हे राजन् ! राज धर्मेषु सर्वः त्यागः । त्यागं धर्मं दानमयं धर्म पुराणं सनातनं अग्रय मुख्यंच आहुः ।

# पाठ ९.

गण १ । परस्मैपद ।

पुष्-वृद्धौ-( पुष्ट होना )

वर्तमान कालः ।

सः पुषति । त्वं पुषसि । अहं पुषामि ।
तौ पुषतः । युवां पुषथः । आवां पुषावः ।
ते पुषन्ति । यूयं पुषथ । वयं पुषामः ।

भविष्य-काल

सः पुषिष्यति । त्वं पुषिष्यसि । अहं पुषिष्यामि ।
तौ पुषिष्यतः । युवां पुषिष्यथः । आवां पुषिष्यावः ।
ते पुषिष्यन्ति । यूयं पुषिष्यथ । वयं पुषिष्यामः ॥

धातु गण १ ला । परस्मैपद ।

फल--निष्पत्तौ ।—( फल उत्पन्न होना )—फलति, फलामि । फलिष्यति, फलिष्यामि ॥

२ फुल्ल-विकसने ।—(खुलना,फुलना)—फुल्लति,फुल्लामि फुल्लिष्यति, फुल्लिष्यामि ॥

३ बुक्क--भषणे ।—(भोंकना,बोलना)—बुक्कति,बुक्कामि । बुक्किष्यति, बुक्किष्यामि ॥

४ बुध् (बोध)-बोधने ।—(जानना) बोधति, बोधामि । बोधिष्यति, बोधिष्यामि ॥

५ वृह (वर्ह्)–वृद्धौ ।—(बढ़ना)–बर्हति, बर्हामि । बर्हिष्यति; बर्हिष्यामि ॥

६ वृंह्–वृद्धौ शब्दे च ।—(बढ़ना शब्द करना) वृंहति, वृंहामि । वृंहिष्यति, वृंहिष्यामि ॥

७ भक्ष्–अदने ।—(खाना)—भक्षति, भक्षामि । भक्षिष्यति, भक्षिष्यामि ॥

८ भज्–सेवायां ।—(सेवा करना) भजति, भजामि । भक्ष्यति भक्ष्यामि ॥

९ भण्–शब्दे ।—(बोलना) भणति, भणामि । भणिष्यति, भणिष्यामि ॥

१० भष्–भषणे, श्वरवे ।—(अपमान करना, कुत्ते का भूंकना ) भषति, भषामि । भषिष्यति, भषिष्यामि ॥

११ भू–सत्तायाम् ।—(होना)—भवति, भविष्यति ॥

१२ भूष्–अलंकारे ।—(सजाना अलंकार डालना)–भूषति भूषामि । भूषिष्यति, भूषिष्यामि ॥

१३ भृ(भर्)–भरणे ।—(भरना)–भरति, भरामि । भरिष्यति, भरिष्यामि ॥

१४ भ्रम्–चलने ।—(चलना)–भ्रमति, भ्रमामि । भ्रमिष्यति, भ्रमिष्यामि ॥

१५ मण्ड्–भूष्यायाम् ।—(सुशोभित करना)-मण्डति, मण्डामि । मण्डिष्यति, मण्डिष्यामि ॥

१६ मथ्–विडोलने ।—(मथना, विलोना)-मथति मथामि । मथिष्यति, मथिष्यामि ॥

१७ मन्थ् विलोडने ।—(मन्थन करना)-मन्थति,मन्थिष्यति । मन्थामि, मन्थिष्यामि ॥

१८ मह्–पूजायाम् ।—(सम्मान करना) )-महति महामि । महिष्यति महिष्यामि ॥

१९ मार्ग्–अन्वेषणे ।—(ढूंढना)-मार्गति मार्गामि । मार्गिष्यति, मार्गिष्यामि ॥

२० मुड् (मोड)–मर्दने ।—(मोड़ना तोडना )-मोडति मोडामि । मोडिष्यति मोडिष्यामि ॥

२१ मुण्ड्–खण्डने ।—(हजामत करना )-मुण्डति मुण्डामि मुण्डिष्यति मुंडिष्यामि ॥

२२ मूर्छ्–मोहे.।—(वेहोश होना)-मूर्च्छति मूर्च्छामि ॥ मूर्च्छिष्यति, मूर्च्छिष्यामि ॥

२३ मूष्–स्तेये ।—(चोरी करना)मूषति मूषामि ।मूषिष्यति मूषिष्यामि ॥

२४ म्लेच्छ्–अव्यक्ते शब्दे ।—(अशुद्ध बोलना)-म्लेच्छति म्लेच्छामि । म्लेच्छिष्यति म्लेच्छिष्यामि ॥

२५ यज्-पूजायाम् ।—(यज्ञ करना) यजति यजामि
यक्ष्यति यक्ष्यामि ॥(इसका भविष्य काल
स्मरण रखने योग्य है )

वाक्य

१ स म्लेक्षति । ...वह अशुद्ध बोलता है ।
२ त्वं न म्लेक्षसि । ...तू अशुद्ध नहीं बोलता ।
३ तौ मूषतः । ...वे दोनों चोरी करते हैं ।
४ युवां न मूषथः । ...तुम दोनों चोरी नहीं करते ।
५ आवां यजावः ...हम दोनों यज्ञ करते हैं ।
६ रामलक्ष्मणौ यजतः ...राम और लक्ष्मण हवन करते हैं ।
८ तत्र स्तेना मूषन्ति । ...वहाँ बहुत चोर चोरी करते हैं ।
९ स मूर्च्छति । ...वह वेहोश होता है ।
१० युवां न मूर्च्छथः ...तुम दोनों वेहोश नहीं होते ।
११ रात्रौ ते मूर्च्छन्ति ...रात्री में वे वेहोश होते हैं ।
१२ अहं त्वां मुण्डामि । ...मैं तुझे मूडता हूं ।
१३ तौ नापितौ मुण्डतः...वे दोनों नाई हजामत बना रहे हैं ।

२४ तत्र त्रयोऽपि नापिताः...वहां तीनों नाई हजामत बना
मुण्डन्ति ।... ... ...रहे हैं।
१५ स तत्र काष्ठं मोटति ...वह वहां लकड़ी तोड़ता है।
१६ अहमश्वं मार्गामि । ...मैं घोड़े को ढूंढता हूं।
१७ स महिष्यति । ...वह सम्मानित होगा।
१८ त्वं दधिमन्थसि किम् । ...क्या तू दही मथता है।
१९ नहि, अहं जलमेव मथामि। नहीं। मैं जलही मथता हूं।
२० स स्वकीयं शरीरं मण्डति ।वह अपना शरीर सुशोभित करता है।
२१ तौ अश्वं मण्डतः ...वे दोनों घोड़े को सुशोभित करते हैं।

### वाक्य

अहं भ्रमामि । स जलं कुम्भेन भरति । त्वं शरीरं भूषसि । भ्रमतः । ते सर्वेऽपि शिष्याः गुरवश्च तत्र पर्वते भ्रमन्ति । इदानीं नैव भ्रमामि । सूर्यस्य प्रकाशः भवति । स किं भणति त्वं किं न भणसि । तौ ईश्वरं भजतः । आवां न भजावः सर्वे ईश्वरं भजन्ति किम् ? त्वं मां कदा भूषयिष्यसि ? अ अश्वौ भूषयिष्यावः । त्वं तं पथं भणसि । स वृक्ष इव

फलति । ते वृक्षा इदानीं—किमर्थं न फलन्ति । तौ वृक्षौ इदानीमेव फलतः । वृक्षः फुल्लति । वृक्षौ फुल्लतः । उद्याने सायङ्काले सर्वे वृक्षाः फुल्लन्ति । अहं बोधामि । त्वं बोधसि किम् । कथं स न बोधति । वृक्षः वहति । अश्वौ वहतः । काकः फलं भक्षति काकौ फले भक्षतः । काकाः फलानि भक्षन्ति । अश्वाः जलं पिबन्ति । अश्वौ जलं पाययतः । सर्वेजनाः इदानीमेव जलं पिबन्ति । नव पुत्राः बोधन्ति किम् । तौ बोधतः । ते सर्वे न बोधन्ति । अहं श्वः यक्ष्यामि । ते परश्वो यक्ष्यन्ति । युवां कदा यक्ष्यथः ।

---

# पाठ १०

| | |
|---|---|
| वधः—हनन | पुंगव—श्रेष्ठ |
| तोपितः—संतुष्ट | त्वरमाण—शीघ्रता करने वाला |
| गाधिज—गाधि का पुत्र विश्वामित्र | यत्तौ—तैयार हुए हुए |
| प्रसह्य—हमला करके | अभ्यधावतां—दौड़ने लगे |
| वशीकृत्य—अपने वश में करके | क्रुधः—क्रोधी हुआ हुआ |
| न्यवेदयत्—बताया | भास्वरं—तेजस्वी |
| स्वकं—अपना | मानवं—मनुसंबन्धी |
| मुहूर्तं—घड़ी भर | चिक्षेप—फेंका |
| | भुवि—पृथ्वी पर |

ऊचतुः—बोले
करवाव—करें
धनूरत्न—धनुष्य रत्न
निर्जनं—मनुष्य रहित
सहस्राक्षः
देवराजः
शचीपतिः } —इन्द्र
दुर्मेधा—दुष्टबुद्धि
विपण्ण—खिन्न
वदन—मूंह
अत्यन्त—अतिशय
प्रयच्छ—देना
समन्वित—युक्त
उरग—सर्प, जातिविशेष
जि (जय)—जय पाना
सग्रहणं—स्वीकार
पुनर्वसु—एक नक्षत्र का नाम
शशी—चन्द्रमा
प्रार्थयांचक्रतुः—प्रार्थना की
षड्रात्रं—छै रात्री
रक्षतां—रक्षा करे

माया—कपट
कुर्वाण—करने वाला
उरसि—छाती में
विद्धः—बाणों से जखमी
निरस्त—पराजित
क्षिप्त—फेंका हुआ
निर्मूलयांचकार—निर्मूल किया
शासनं—आज्ञा
धर्मिष्ठः—धार्मिक
आरोपणं·धनुषकी डोरीचढ़ाना
काकुत्स्थ—राम लक्ष्मण
वेषधर—स्वांग धरा कर
समाहित—शांत
संग—स्त्री सम्बन्ध
कुतूहलं—विलक्षणता
वृत्तसंपन्न—सब वृत्तान्त जाना हुआ
दुर्वृत्त—दुराचारी
दुर्मतिः—दुष्टबुद्धि
अकर्तव्य—न करने योग्य
अदृश्य—गुप्त

| | |
|---|---|
| भस्म—राख | शप्तवान्—शाप दिया |
| वचः—भाषण | पूत—पवित्र |
| | तारय—तैराओ |
| विरराज—सुशोभित हुआ | आघ्रातवान्—सूंघलिया |
| समास्थाय—धारण करके | पुरस्कृत्य—आगे करके |

## समास

१ ताटकावधः—ताटकायाः वधः ।
२ परमास्त्रेण—परमेण अस्त्रेण ।
३ राक्षसविहिनाः—राक्षसैः विहीना ।
४ शचीपतिः—शच्याः पतिः ।
५ सुरश्रेष्ठः—सुरेषु श्रेष्ठः ।
६ विषण्णवदनः—विषण्णं वदनं यस्य ।
७ निर्जनं—निर्गताः जनाः यस्मात् तत् ।

---

# संक्षिप्त वाल्मीकि रामायणे बालकाण्डम्

## तृतीयः खण्डः ॥



ताठकावधेन तोषितो मुनिवरो गाधिजस्तदा रामस्य मस्तकमाघ्रातवान् । उवाच च । राजपुत्र प्रीतोऽस्मि तेऽत्यन्तम् । प्रयच्छामि चास्त्राणि दिव्यानि । तैः समन्वितस्त्वं देवानसुरान् गन्धर्वानुरगान्वापि प्रसह्य वशीकृत्य जयिष्यसि । इति । एवमुक्त्वा स विप्रो येषां सर्वसङ्ग्रहणं दैवतैरपि दुर्लभं तान्येवास्त्राणि राघवाय न्यवेदयत् ।

ततः परमप्रीतो महामुनिः सलक्ष्मणं रामं गृहीत्वा स्वकं सिद्धाश्रमं प्रविवेश । तदा स पुनर्वसु- समन्वितः शशीव विरराज । ततो मुहूर्तं विश्रान्तौ रघुनन्दनौ प्रार्थयांचक्रतुः । अद्यैव मुनिपुङ्गवो यज्ञदीक्षां प्रविशतु । इति सर्वे मुनयः एवं त्वरमाणौ रघुनन्दनौ प्रशशंसुः । ऊचुश्च । अद्यप्रभृति षड्रात्रं रक्षतां राघवौ युवाम् । इति । तावपि यत्तौ षड् अहोरात्रं तपोवनम् । अरक्षताम् । षष्ठायां रात्रौ मायां विकुर्वाणौ राक्षसौ अभ्यधावताम् । परमक्रुद्धस्तु राघवो मारीचस्योरसि भास्वरं मानवमस्त्रं चिक्षेप । मारीचोऽपि तेन परमास्त्रेण सागरे क्षिप्तः । मारीचं निरस्तं दृष्ट्वा सुबाहोरुरस्यापि स आग्नेयमस्त्रं चिक्षेप ।

सोऽपि विद्धो भुवि पपात । वायव्येन चास्त्रेण शेषान् । राक्षसान् निर्मूलयांचकार । एवं यज्ञः समाप्तः। दिशश्च राक्षसविहीना आसन् । विश्वामित्रोऽपि रामचन्द्रमब्रवीत् । कृतार्थोऽस्मि महाबाहो । सिद्धाश्रममिदं सत्यं सार्थकं कृतं त्वया । इति ।

ततो राघवौ पुनर् मुनिश्रेष्ठं ऊचतुः । किम् अपरं शासनं करवाव । आज्ञापय । इति । तत्र श्रुत्वा सर्व एव मुनयो विश्वामित्रं पुरस्कृत्य रामममुवन् । नरश्रेष्ठ । मिथिलराजस्य जनकस्य गृहे परमधर्मिष्ठो यज्ञो भविष्यति । यत्रास्माभिः सह गमिष्यसि । अद्भुतं हि धनूरत्नं तत्र द्रष्टुमर्हसि । न तस्य देवा न सुरा न राक्षसा न गन्धर्वा आरोपणं कर्तुं शक्ताः । कथं पुनर्मानुषाः । इति । ततो मुनिवरो मुनिसंघैः काकुत्स्थेन च सह मिथिलां जगाम । तत्रोपवने मिथिलायाः समीपे निर्जनमेकं आश्रमं दृष्ट्वा राघवः पप्रच्छ । कस्यायं पूर्व आश्रमः। इति । अत्र विश्वामित्र उवाच । अत्र पुराऽहल्यासहितो महात्मा गौतमस्तप आतिष्ठत् । तस्यान्तरं विदित्वा सहस्राक्षः शचीपतिर्वेषधरो मुनिरभवत् । अहल्यां चाब्रवीत् । सु-समाहिते त्वया सह सङ्गमिच्छामि इति । ततो मुनिवेषं सहस्राक्षं विज्ञाय सादुर्मेधा देवराज-कुतूहलाद् रतिं चकार । कृतार्थेनान्तरात्मना च पश्चात् सुरश्रेष्ठम् अब्रवीत् । कृतार्थास्मि देवेश । शीघ्रमितो गच्छ । आत्मानं मां च सर्वथा गौतमाद्

